"बिजनेस पोस्ट के अन्तर्गत डाक शुल्क के नगद भुगतान (बिना डाक टिकट) के प्रेषण हेतु अनुमत. क्रमांक जी. 2-22-छत्तीसगढ़ गजट/38 सि. से. भिलाई, दिनांक 30-5-2001."

पंजीयन क्रमांक
"छत्तीसगढ़/दुर्ग/09/2010-2012."



# छत्तीसगढ़ राजपत्र

## ( असाधारण )

## प्राधिकार से प्रकाशित

क्रमांक 221 ] रायपुर, सोमवार, दिनांक 4 जुलाई 2011—आषाढ़ 13, शक 1933

आदिमजाति तथा अनुसूचित जाति विकास विभाग

मंत्रालय, दाऊ कल्याण सिंह भवन, रायपुर

रायपुर, दिनांक 4 जुलाई 2011

अधिसूचना

**सेवा भर्ती नियम—2011**

क. एफ. 1—29/2008/25—1.— भारत के संविधान के अनुच्छेद 309 के परंतुक द्वारा प्रदत्त शक्तियों को प्रयोग में लाते हुए, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल, एतद्द्वारा, छत्तीसगढ़ अनुसूचित जनजाति तथा अनुसूचित जाति विकास अधीनस्थ (तृतीय वर्ग अलिपिक वर्गीय) सेवा में भर्ती से संबंध में निम्नलिखित नियम बनाते है, अर्थात् :—

**नियम**

1. **संक्षिप्त नाम ..था प्रारंभ—(1)** ये नियम छत्तीसगढ़ अनुसूचित जनजाति तथा अनुसूचित जाति विकास, अधीनस्थ सेवा (तृतीय वर्ग अलिपिक वर्गीय) भर्ती नियम, 2011 कहलायेंगे।

   (2) ये राजपत्र में प्रकाशन की तारीख से प्रवृत्त होंगे।

2. **परिभाषाएं** :— इन नियमों में, जब तक संदर्भ से अन्यथा अपेक्षित न हो—

   (क) सेवा या पद के संबंध में "नियुक्ति प्राधिकारी" से अभिप्रेत है; ऐसा प्राधिकारी जिसे शासन द्वारा सेवा या पद पर नियुक्ति करने की शक्ति सौंपी गई हो ;

(ख) "मण्डल" से अभिप्रेत है, छत्तीसगढ राज्य व्यावसायिक परीक्षा मण्डल या नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा गठित विभागीय समिति ;

(ग) "सरकार" से अभिप्रेत छत्तीसगढ़ सरकार ;

(घ) "राज्यपाल" से अभिप्रेत, छत्तीसगढ़ के राज्यपाल ;

(ड.) "परीक्षा" से अभिप्रेत है, नियम 11 के अधीन भर्ती के लिए संचालित प्रतियोगीता परीक्षा ;

(च) "विभागीय परीक्षा" से अभिप्रेत है, विभाग के कर्मचारियों से किसी विशिष्ट पद को नियुक्ति या पदोन्नति से भरने के लिए संचालित की जाने वाली, परीक्षा;

(छ) "अनुसूची" से अभिप्रेत है, इन नियमों से संलग्न अनुसूची;

(ज) "अनुसूचित जाति" से अभिप्रेत है भारत के संविधान के अनुच्छेद–341 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथाविनिर्दिष्ट अनुसूचित जाति ;

(झ) "अनुसूचित जनजाति" से अभिप्रेत है, भारत के संविधान के अनुच्छेद–342 के अधीन इस राज्य के संबंध में यथाविनिर्दिष्ट अनुसूचित जनजाति ;

(ञ) " अन्य पिछड़े वर्ग " से अभिप्रेत है, राज्य सरकार द्वारा समय–समय पर यथासंशोधित अधिसूचना कमांक एफ 8–5 पच्चीस 4–84, तारीख 26 दिसम्बर 1984 द्वारा यथाविनिर्दिष्ट नागरिकों के अन्य पिछड़े वर्ग;

(ट) "सेवा" से अभिप्रेत छत्तीसगढ़ अनुसूचित जनजाति तथा अनुसूचित जाति विकास अधीनस्थ (तृतीय वर्ग अलिपिक वर्गीय) सेवा ;

(ठ) "राज्य" से अभिप्रेत छत्तीसगढ़ राज्य ।

3. **विस्तार तथा लागू होना** – छत्तीसगढ़ सिविल (सेवा की सामान्य शर्तें) नियम, 1961 में अंतर्विष्ट उपबंधों की व्यापकता पर प्रतिकूल प्रभाव डाले बिना, ये नियम सेवा के प्रत्येक सदस्य को लागू होंगे।

4. **सेवा का गठन** – सेवा में निम्नलिखित व्यक्ति होंगे, अर्थात्:–

(एक) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के समय, अनुसूची –एक में विनिर्दिष्ट पद को मूलतः धारण कर रहे हों ;

(दो) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के प्रारंभ होने के पूर्व सेवा में भर्ती किए गए हो ; और

(तीन) वे व्यक्ति, जो इन नियमों के उपबंधों के अनुसार सेवा में भर्ती किए गए हों।

5. **वर्गीकरण, वेतनमान इत्यादि**– सेवा का वर्गीकरण, उससे संलग्न वेतनमान तथा सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या अनुसूची–एक में अंतर्विष्ट उपबंधो के अनुसार होगी।

परंतु सरकार, सेवा में सम्मिलित पदों की संख्या में, वेतनमान में समय–समय पर या तो स्थायी या अस्थायी तौर पर, वृद्धि या कमी कर सकेगी।

6. **भर्ती का तरीका** – (1) इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात् सेवा में भर्ती, निम्नलिखित तरीकों से की जायेगी, अर्थात् :–

(क) अनुसूची–दो के कॉलम (4) में दर्शाये अनुसार प्रतियोगी परीक्षा के माध्यम से या चयन द्वारा या दोनों के द्वारा, सीधी भर्ती द्वारा ;

(ख) अनुसची–चार के कॉलम (2) में दर्शाए गए अनुसार पदोन्नति द्वारा;

(ग) ऐसे व्यक्तियों के स्थानान्तरण द्वारा जो ऐसी सेवाओं में ऐसे पदों को मूल हैसियत में धारण करते हों, जैसा कि अनसूची–दो में विनिर्दिष्ट हों।

(2) उप–नियम (1) के खण्ड (ख) या खंड (ग) के अधीन भर्ती किए गए व्यक्तियों की संख्या, अनुसूची–एक में यथाविनिर्दिष्ट पदों की संख्या के, अनुसूची–दो में दर्शाये गये प्रतिशत से किसी भी समय अधिक नहीं होगी।

(3) इन नियमों के उपबंधों के अध्यधीन रहते हुए, भर्ती की किसी विशिष्ट कालावधि के दौरान भरे जाने के लिए अपेक्षित सेवा में किसी विशिष्ट रिक्ति या रिक्तियों को, भरे जाने के प्रयोजन के लिए अपनायी जाने वाली भर्ती का तरीका या तरीके तथा ऐसे प्रत्येक तरीके द्वारा भर्ती किये जाने वाले व्यक्तियों की संख्या, प्रत्येक अवसर पर नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा शासन के परामर्श से अवधारित की जायेगी।

(4) उप–नियम (1) में अंतर्विष्ट किसी बात के होते हुए भी,, यदि शासन की राय में, सेवा की अत्यावश्यकताओं को देखते हुए, ऐसा करना अपेक्षित हो, तो वह सामान्य प्रशासन विभाग के अनुमोदन के पश्चात् सेवा में भर्ती के उन तरीकों को छोड़ जिनको उक्त उप–नियम में विनिर्दिष्ट किया गया है, ऐसे तरीके अपना सकेगा, जिसे इस निमित्त जारी किये गये आदेश द्वारा विहित करें।

(5) सीधी भर्ती द्वारा पदों को भरे जाने के लिए मेरिट (गुणागुण) के आधार पर चयन के लिए मापदण्ड शासन द्वारा निर्धारित किया जायेगा। तथापि नियुक्ति प्राधिकारी एक चयन समिति गठित करेगा, जो इन मापदण्डों से भिन्न अन्य युक्तिसंगत मापदण्ड शासन की सहमति से अपना सकेगा।

(6) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गो के लिए आरक्षण) अधिनियम, 1994 (क्र. 21 सन् 1994) तथा सामान्य प्रशासान विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देश भी लागू होंगे ।

7. **सेवा में नियुक्ति**– इन नियमों के प्रारंभ होने के पश्चात्, सेवा में समस्त नियुक्तियां, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा की जाएगी और ऐसी कोई भी नियुक्ति, नियम 6 में यथाविनिर्दिष्ट भर्ती के किसी एक तरीके द्वारा चयन करने के पश्चात् ही की जाएगी,, अन्यथा नहीं।

8. **सीधी भर्ती की पात्रता की शर्तें**– चयन के लिए पात्र होने हेतु अभ्यर्थी को निम्नलिखित शर्तें पूरी करनी होगी, अर्थात्:–

(1) **आयु** – (क) विज्ञापन के प्रकाशन की तारीख की ठीक आगामी जनवरी के प्रथम दिन को अभ्यर्थी ने अनुसूची –तीन के कॉलम (3) में विनिर्दिष्ट आयु पूरी कर ली हो और उक्त अनुसूची के कौलम (4) में विनिर्दिष्ट आयु पूरी न की हो।

(ख) यदि अभ्यर्थी अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों तथा अन्य पिछड़े वर्गो का हो तो उच्चतर आयु सीमा अधिकतम 5 (पांच) वर्ष तक की छूट दी जायेगी।

(ग) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओं की नियुक्ति के लिए विशेष उपबंध ) नियम 1997 के नियम 7 के प्रावधानों के अनुसार, महिला अभ्यर्थियों के लिए उच्चतर आयु सीमा 10(दस) वर्ष तक शिथिलनीय होगी ।

**टीप**:– शासकीय सेवा में एक या एक से अधिक कारणों से छूट दिये जाने के उपरांत, उच्चतर आयु सीमा 45 वर्ष से अधिक नहीं होगी।

(घ) उन अभ्यर्थियों के संबंध में जो छत्तीसगढ़ शासन के कर्मचारी हों अथवा, रह चुके हों, नीचे विनिर्दिष्ट की गई सीमा तथा शर्तो के अध्यधीन रहते हुए, उच्चतर आयु सीमा में छूट दी जायेगी:–

(एक) ऐसा अभ्यर्थी, जो स्थायी/स्थानापन्न/ आकस्मिकता प्राप्त शासकीय सेवक हो, 38 (अडतीस) वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए।

(दो) ऐसा अभ्यर्थी जो अस्थायी रूप से पद धारण कर रहा हों तथा किसी अन्य पद के लिए आवेदन कर रहा हो, 38 वर्ष से अधिक आयु का नहीं होना चाहिए। यह रियायत आकस्मिकता निधि से वेतन प्राप्त करने वाले कर्मचारियो, कार्यभारित कर्मचारियों तथा परियोजना कार्यान्वयन समिति में कार्यरत कर्मचारियों को भी अनुज्ञेय होगी।

(तीन) ऐसा अभ्यर्थी जो छटनी किया गया शासकीय सेवक हो, उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई सम्पूर्ण अस्थायी सेवा की अधिक से अधिक 7 (सात) वर्ष तक की कालावधि, भले ही वह कालावधि एक से अधिक बार की गई सेवाओं का योग हो, कम करने के लिए अनुज्ञात किया जायेगा, बशर्ते इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से तीन वर्ष से अधिक न हों।

**स्पष्टीकरण** :— शब्द ''छंटनी किया गया शासकीय सेवक'' से द्योतक हैं, ऐसा व्यक्ति जो इस राज्य की या किन्ही भी संघटन इकाईयों की अस्थाई शासकीय सेवा में कम से कम छः मास की कालावधि तक निरंतर रहा हो और जिसे रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने अथवा शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व स्थापना में कमी किये जाने के कारण सेवान्मुक्त किया गया हो।

(ड़) ऐसा अभ्यर्थी जो भूतपूर्व सैनिक हो, उसे अपनी आयु में से उसके द्वारा पूर्व में की गई समस्त प्रतिरक्षा सेवा की कालावधि कम करने के लिए अनुज्ञात किया जायेगा, बशर्ते इसके परिणामस्वरूप जो आयु निकले, वह उच्चतर आयु सीमा से तीन वर्ष से अधिक न हो।

**स्पष्टीकरण** :— शब्द ''भूतपूर्व सैनिक'' से द्योतक हैं, ऐसा व्यक्ति जो निम्नलिखित प्रवर्गों में से किसी एक प्रवर्ग का हो और जो भारत सरकार के अधीन कम से कम 6 माह की कालावधि तक निरंतर नियोजित रहा हो तथा जिसे किसी रोजगार कार्यालय में अपना पंजीयन कराने अथवा शासकीय सेवा में नियोजन हेतु अन्यथा आवेदन करने की तारीख से अधिक से अधिक तीन वर्ष पूर्व मितव्ययिता इकाई की सिफारिशों के फलस्वरूप अथवा स्थापना में सामान्य रूप से कमी किए जाने के कारण छटनी किया गया हो अथवा जिसे अतिशेष (सरप्लस) घोषित किया गया हो :—

(1) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें समय पूर्व सेवा निवृत्त रियायतों (मस्टरिंग आऊट कन्सेशन) के अधीन मुक्त कर दिया गया हो ;

(2) ऐसे भूतपूर्व सैनिक, जिन्हें दुबारा नामांकित किया गया हो, और जिन्हें ;

(क) अल्पकालिन वचनबंध अवधि पूर्ण हो जाने पर,

(ख) नामांकन संबंधी शर्ते पूर्ण हो जाने पर, सेवोन्मुक्त कर दिया गया हो;

(3) मद्रास सिविल इकाई के भूतपूर्व कार्मिक ;

(4) उनकी संविदा पूरी होने पर सेवोन्मुक्त किये गये अधिकारी (सैनिक तथा असैनिक) जिसमें अल्पावधि सेवा में नियमित कमीशन प्राप्त अधिकारी भी शामिल हैं ;

(5) अवकाश रिक्तियों पर छः माह से अधिक समय तक निरन्तर कार्य करने के पश्चात् सेवोन्मुक्त किये गये अधिकारी ;

(6) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें अशक्त होने के कारण सेवा से अलग कर दिया गया हो ;

(7) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें इस आधार पर सेवोन्मुक्त किया गया है कि अब वे दक्ष सैनिक बनने योग्य नहीं है;

(8) ऐसे भूतपूर्व सैनिक जिन्हें गोली लग जाने, घाव हो जाने के कारण चिकित्सीय आधार पर सेवा से अलग कर दिया गया हो।

(च) परिवार कल्याण कार्यक्रम के अधीन ग्रीनकार्ड धारक अभ्यर्थियों के संबंध में उच्चतर आयु सीमा 2 (दो) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(छ) अनुसूचित जाति तथा अनुसूचित जनजाति विकास विभाग के अन्तर्जातीय विवाह प्रोत्साहन योजना के अधीन पुरस्कृत दम्पत्तियों के सवर्ण पति/पत्नि के संबंध में उच्चतर आयु सीमा 5(पांच) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(ज) शहीद राजीव पाण्डे पुरस्कार, गुण्डाधूर सम्मान, महाराजा प्रवीरचंद्र भंजदेव सम्मान तथा राष्ट्रीय युवा पुरस्कार प्राप्त अभ्यर्थियों के संबंध में सामान्य उच्चतर आयु सीमा 5 (पांच) वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(झ) ऐसे अभ्यर्थी, जो छत्तीसगढ़ राज्य निगम/मंडल के कर्मचारी हैं ,के संबंध में उच्चतर आयु सीमा, 38 वर्ष तक शिथिलनीय होगी।

(ञ) स्वयं सेवी नगर सैनिकों एवं नगर सेना के नान कमीशंड अधिकारियों के संबंध में उनके द्वारा इस प्रकार की गई सेवा की कालावधि के लिए उच्चतर आयु सीमा आठ वर्ष की सीमा के अध्यधीन रहते हुए छूट दी जायेगी,, किन्तु किसी भी दशा में उनकी आयु 38 वर्ष से अधिक नहीं होना चाहिए।

(ट) आयु सीमा के संबंध में सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी निर्देश भी लागू होंगे।

टीप – ऐसे अभ्यर्थी जिन्हें उपरोक्त खण्ड (घ) के उप–खण्ड (एक) तथा (दो) में उल्लिखित आयु संबंधी रियायतों के अधीन चयन के लिए पात्र पाया गया हो, वे यदि आवेदन पत्र प्रस्तुत करने के पश्चात् या तो चयन के पूर्व या उसके पश्चात् सेवा से त्याग पत्र दे देते है, तो नियुक्ति के पात्र नहीं होंगे, तथापि यदि आवेदन पत्र भेजने के पश्चात् सेवा या पद से छटनी कर दी जाती है, तो वे पात्र बने रहेगें।

(2) किसी भी अन्य मामले में आयु सीमायें शिथिल नहीं की जायेगीं. विभागीय अभ्यर्थियों को चयन के लिए उपस्थित होने के लिए उनके नियुक्ति प्राधिकारी की पूर्व अनुमति अभिप्राप्त करनी होगी।

**(2) शैक्षणिक अर्हता** – अभ्यर्थी के पास सेवा के लिए विहित ऐसी शैक्षणिक अर्हताये होनी चाहिए जैसा कि अनुसूची– तीन में विनिर्दिष्ट है।

(3) **फीस**– अभ्यर्थी को नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा विहित फीस का भुगतान करना होगा।

9. **निरर्हता.**– अभ्यर्थी की ओर से अपनी अभ्यर्थिता के लिए किन्हीं भी साधनों से समर्थन अभिप्राप्त करने के किसी भी प्रयास को, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा परीक्षा/चयन के लिए निरर्हित माना जा सकेगा।

10. **अभ्यर्थी की पात्रता के संबंध में नियुक्ति प्रधिकारी का विनिश्चय अंतिम होगा** – चयन के लिये अभ्यर्थी की पात्रता अथवा अन्यथा के संबंध में नियुक्ति प्राधिकारी का विनिश्चय अंतिम होगा तथा ऐसे किसी भी अभ्यर्थी को जिसे नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा प्रवेश प्रमाण पत्र जारी नही किया गया हैं, परीक्षा/साक्षात्कार में उपस्थित होने की अनुमति नहीं दी जायेगी।

11. **(अ) चयन/प्रतियोगिता परीक्षा द्वारा सीधी भर्ती :–(1)प्रतियोगिता परीक्षा द्वारा सीधी भर्ती :–**

(एक) नियुक्ति प्राधिकारी एक चयन समिति गठित करेगा जिसमें तीन सदस्य समाविष्ट होंगे ।

(दो) सेवा में भर्ती के लिए प्रतियोगिता परीक्षा, ऐसे अंतरालों से ली जायेगी जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी समय–समय पर शासन के परामर्श से अवधारित करें ।

(तीन) परीक्षा, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा समय–समय पर जारी आदेशों के अनुसार चयन समिति द्वारा ली जायेगी ।

**(2) चयन द्वारा सीधी भर्ती** :–(एक) सेवा में भर्ती के लिये अभ्यर्थियों का चयन, ऐसे अंतरालो से की जायेगी जैसा कि नियुक्ति प्राधिकारी समय–समय पर अवधारित करें ।

(दो) सेवा के लिए अभ्यर्थियों का चयन, चयन समिति द्वारा उनके साक्षात्कार के द्वारा किया जायेगा।

(तीन) चयन समिति, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा समय–समय पर, गठित की जायेगी ।

(3) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गो से संबंधित व्यक्तियों के लिये सीधी भर्ती के प्रक्रम पर पदों को, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियो, अनुसूचित

जनजातियो और अन्य पिछड़ा वर्गो के लिये आरक्षण ) अधिनियम 1994 (क्रमांक 21 सन् 1994 ) में अंतर्विष्ट उपबंधों के अनुसार आरक्षित रखे जायेंगे ।

(4) इस प्रकार आरक्षित रिक्तियों को भरते समय, उन अभ्यर्थियों की जो अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गो के सदस्य है, नियुक्ति के लिए उसी क्रम में विचार किया जायेगा, जिस क्रम में उनके नाम नियम 11 में निर्दिष्ट सूची में आये हों, चाहे अन्य अभ्यर्थियों की तुलना में उनका सापेक्षित रैंक कुछ भी क्यों न हो ।

(5) अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गो से संबंधित उन अभ्यर्थियों को जिन्हें प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक ध्यान रखते हुए, सेवा में नियुक्ति के लिये, उपयुक्त घोषित किया गया हो, यथास्थिति, अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गो के अभ्यर्थियों के लिये आरक्षित रिक्तियों पर नियुक्त किया जा सकेगा ।

(6) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (महिलाओ की नियुक्ति के लिये विशेष उपबंध ) नियम 1997 के उपबंधो के अनुसार, 30% पद महिला अभ्यर्थियों के लिए आरक्षित रखे जायेंगे ।

(7) जहॉ सीधी भर्ती द्वारा भरे जाने वाले पदों के लिए कुछ कालावधि का अनुभव आवश्यक शर्त के रूप में विहित किया गया है और नियुक्ति प्राधिकारी की राय में यह पाया जाए कि अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गो के अभ्यर्थी अपेक्षित अनुभव के साथ आरक्षित पदों पर भर्ती के लिए पर्याप्त संख्या में उपलब्ध होने की संभावना नहीं है, वहां नियुक्ति प्राधिकारी अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़ा वर्गो के अभ्यर्थियों के संबंध में अनुभव की शर्त को शिथिल कर सकेगा ।

(8) शारिरीक रूप से विकलांग अभ्यर्थियों के लिए, सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय जारी निर्देशों के अनुसार पदों को आरक्षित किया जायेगा।

**(ब) चयन समिति द्वारा सिफारिश किये गये अभ्यर्थियों की सूची** :–(1) चयन समिति, उन अभ्यर्थियों की योग्यता के क्रम से व्यवस्थित एक सूची जो ऐसे स्तर से अर्हित हो जैसा कि चयन समिति अवधारित करें तथा अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गो से संबंधित उन अभ्यर्थियों की सूची, जो यद्यपि उस स्तर से अर्हित नहीं है, किन्तु प्रशासन में दक्षता बनाये रखने का सम्यक् ध्यान रखते हुए, सेवा में नियुक्ति के लिए चयन समिति द्वारा उपयुक्त घोषित किया गया है, तैयार करेगा। यह सूची सर्वसाधारण की जानकारी के लिये भी प्रकाशित की जायेगी ।

(2) इन नियमों तथा छत्तीसगढ़, सिविल सेवा (सेवा की समान्य शर्ते ) नियम 1961 के उपबंधों के अध्ययीन रहते हुए उपलब्ध रिक्तियों पर अभ्यर्थियों की नियुक्ति के लिये उसी क्रम में विचार किया जायेगा जिस क्रम में उनके नाम सूची में आये हो ।

(3) सूची में किसी अभ्यर्थी का नाम सम्मिलित किये जाने से ही उसें नियुक्ति के लिए कोई अधिकार तब तक प्राप्त नहीं होता, जब तक कि नियुक्ति प्राधिकारी का ऐसी जॉच करने के पश्चात् जैसा कि वह आवश्यक समझे, यह समाधान न हो जाये कि अभ्यर्थी सेवा में नियुक्ति के लिए सभी प्रकार से उपयुक्त है ।

(4) यह सूची,, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा जारी किये जाने की तारीख से एक वर्ष की कालावधि के लिए विधिमान्य रहेगी।

12. <u>पदोन्नति द्वारा नियुक्ति</u> :–(1) उल्लेखित पात्र अभ्यर्थियों की पदोन्नति हेतु प्रारंभिक चयन करने के लिये एक समिति गठन की जायेगी जिसमे अनुसूची में विनिर्दिष्ट सदस्य होंगे। परंतु इस उप–नियम के अधीन, समिति के गठन के प्रयोजन के लिये, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गो के लिये आरक्षण ) अधिनियम 1994 (क्रमांक 21 सन् 1994 ) की धारा 8 के उपबंधों का भी अनुसरण किया जायेगा ।

(2) समिति की बैठक ऐसे अन्तरालों में होगी जो साधारणतया एक वर्ष से अधिक की न हो ।

(3) छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति ) नियम, 2003 के उपबंधों के अनुसार पदोन्नति दी जायेगी ।

(4) आरक्षित रिक्तियों में पदोन्नति करने हेतु प्रक्रिया, छत्तीसगढ़ शासन के सामान्य प्रशासन विभाग द्वारा समय–समय पर जारी किये गये निर्देशों के अनुसार होगी ।

**13. पदोन्नति/स्थानांतरण के लिये पात्रता की शर्तें :–**

(1) समिति, उन समस्त व्यक्तियों के मामलों पर विचार करेगी जिन्होने उस वर्ष की जनवरी के प्रथम दिन को, अनुसूची–चार के कॉलम (4) में उल्लेखित पद/सेवा में या शासन द्वारा उसके समतुल्य घोषित किसी अन्य पद या पदों पर (चाहे मूल रूप से या स्थानापन्न रूप से ) सेवा की कालावधि जो कि अनुसूची–चार के कॉलम (3) में दर्शायी गयी है, पूर्ण कर ली हो।

**स्पष्टीकरण–(1) पदोन्नति के लिए पात्रता हेतु संगणना की रीति** :– संबंधित वर्ष जिसमें विभागीय पदोन्नति समिति/छानबीन समिति आहूत की जाती है, की प्रथम जनवरी को अर्हकारी सेवा की अवधि की गणना, उस कलेण्डर वर्ष से की जायेगी, जिसमें लोक सेवक फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आया हो और फीडर संवर्ग/सेवा के भाग/पद के वेतनमान में आने की तारीख से नहीं ।

(2) पदोन्नति के संबंध में, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति ) नियम, 2003 के प्रावधान अनुसार लागू होंगे।

(3) शासन द्वारा विहित आरक्षण रोस्टर के अनुसार पदोन्नति दी जायेगी ।

**14. उपयुक्त अभ्यर्थियों की सूची तैयार करना** :–(1) विभागीय पदोन्नति समिति, ऐसे व्यक्तियों की एक सूची तैयार करेगी, जो उपर्युक्त नियम 13 में विहित शर्तो को पूरी करते हों तथा जिन्हे समिति द्वारा सेवा में पदोन्नति के लिए उपयुक्त समझा गया हो। यह सूची,, चयन सूची तैयार किये जाने की तारीख से एक वर्ष के दौरान सेवानिवृत्ति तथा पदोन्नति के कारण होने वाली प्रत्याशित रिक्तियों को भरने के लिये पर्याप्त होगी ।

(2) उपयुक्त अधिकारियों/कर्मचारियों की सूची, छत्तीसगढ़ लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के प्रावधानों के अनुसार तैयार की जायेगी।

(3) छत्तीसगढ़ सिविल सेवा (सेवा की सामान्य शर्तें ) नियम 1961 के उपबंधों के अनुसार, प्रत्येक चयन सूची की तैयारी के समय, सूची में सम्मिलित व्यक्तियों के नाम अनुसूची–चार के कॉलम (2) में यथाविर्निदिष्ट सेवा या पदों में वरिष्ठता के क्रम में रखे जायेंगे ।

**स्पष्टीकरण** :– ऐसा व्यक्ति जिसका नाम चयन सूची में शामिल किया गया हो, किन्तु जिसे सूची की विधिमान्यता के दौरान पदोन्नत नहीं किया गया हो, केवल उसके पूर्वोत्तर चयन के तथ्य से ही उन व्यक्तियों के ऊपर जिन पर पश्चात्वर्ती चयन में विचार किया गया है, ज्येष्ठता का कोई दावा नहीं होगा।

**15. चयन सूची** :–(1) नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा अंतिम रूप से अनुमोदित सूची, अनुसूची– चार के कालम(3) में उल्लेखित पद से, उक्त अनुसूची के कॉलम (4) में उल्लेखित पदों पर, सेवा के सदस्यों की पदोन्नति के लिए चयन सूची होगी।

(2) चयन सूची,, इसके तैयार किये जाने की तारिख से कलेण्डर वर्ष के 31 दिसम्बर तक विधिमान्य रहेगी ।

परन्तु चयन सूची में सम्मिलित किसी व्यक्ति की ओर से कर्तव्य के निर्वहन अथवा पालन में गंभीर चूक होने की स्थिति में, शासन के कहने पर, चयन सूची का विशेष रूप से पुर्नविलोकन किया जा सकेगा और यदि वह उचित समझे तो चयन सूची से ऐसे व्यक्ति का नाम हटा सकेगा ।

**16. चयन सूची से सेवा में नियुक्ति** :–(1) चयन सूची में सम्मिलित कर्मचारियों की सेवा के संवर्ग के पदों पर नियुक्तियॉ छ.ग लोक सेवा (पदोन्नति) नियम, 2003 के प्रावधानों के अनुसार की जाएगी ।

(2) साधारणतः उस व्यक्ति की जिसका नाम चयन सूची में सम्मिलित हो, सेवा में नियुक्ति के पूर्व समिति से परामर्श करना तब तक आवश्यक नहीं होगा जब तक कि चयन सूची में उसका नाम शामिल किये जाने तथा प्रस्तावित नियुक्ति की तारीख की बीच की कालावधि के दौरान उसके कार्य में ऐसी कोई गिरावट न आ जाये, जो नियुक्ति प्राधिकारी की राय में, सेवा में नियुक्ति के लिए उसे अनुपयुक्त सिद्ध करता हो।

17. **परिवीक्षा**– सेवा में सीधी भर्ती या पदोन्नत किया गया प्रत्येक व्यक्ति, दो वर्ष की कालावधि के लिये परिवीक्षा पर नियुक्त किया जायेगा।

18. **निर्वचन**– यदि इन नियमों के निर्वचन के संबंध में कोई प्रश्न उद्भूत हो तो उसे शासन को निर्दिष्ट किया जायेगा, जिस पर उसका निर्णय अन्तिम होगा।

19. **शिथिलीकरण**– इन नियमों में दी गई किसी बात का यह अर्थ नहीं लगाया जायेगा कि वह ऐसे व्यक्ति के मामले में, जिस पर ये नियम लागू होते हैं, ऐसी रीति से कार्यवाही करने की राज्यपाल की शक्ति को जो उसे उचित एवं साम्यपूर्ण प्रतीत हो, सीमित या कम करती है।

परन्तु कोई मामला ऐसी रीति में नहीं निपटाया जायेगा जो इन नियमों में उपबंधित रीति की अपेक्षा उसके लिए कम अनुकूल हो।

20. **व्यावृत्ति**–इन नियमों में की गई कोई भी बात अनुसूचित जातियों, अनुसूचित जनजातियों और अन्य पिछड़े वर्गो के लिए, राज्य शासन द्वारा समय–समय पर इस संबंध में बनाये गये नियमों या जारी किये गये आदेशों के अनुसार दिये जाने वाले अपेक्षित आरक्षण तथा अन्य शर्तों को प्रभावित नहीं करेगी।

21. **निरसन तथा व्यावृत्ति**–इन नियमों के तत्स्थानी और इन नियमों के प्रारंभ होने के ठीक पूर्व प्रवृत्त समस्त नियम, इन नियमों के अंतर्गत आने वाले विषयों के संबंध में एतद्द्वारा निरसित किये जाते हैं ;

परन्तु इस प्रकार निरसित नियमों के अधीन किया गया कोई भी आदेश या की गई कोई कार्रवाई, इन नियमों के तत्स्थानी उपबंधों के अधीन दिया गया आदेश या की गई कार्रवाई समझी जायेगी।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,

**अनिल चौधरी**, उप–सचिव

# अनुसूची–एक

(नियम 4 और 5 देखिए)

| स.क. | सेवा में सम्मिलित पदों का नाम | पदों की संख्या | वर्गीकरण | वेतनमान | टिप्पणी |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| एक | **शिक्षा / प्रशिक्षण** | | | | |
| 1. | सहायक ग्रंथपाल(असिसेंट लाइब्रेरियन) (कार्यालय संचा. ए आई पी ई टी सी,, रायपुर–01, कार्यालय अपर संचालक, पी ई टी सी बिलासपुर–01 एवं जगदलपुर–01 और गुरूकुल–01) | 04 | तृतीय वर्ग अलिपिक वर्गीय | 5200–20200+ ग्रेड वेतन 2200 | |
| 2. | ग्रंथपाल (लाइब्रेरियन) (कार्यालय संचा.,टी.आर.आई.–01 / कार्यालय संचालक ए आई पी ई टी सी,, रायपुर–01,कार्यालय अपर संचा. पी. ई टी सी बिलासपुर–01 एवं जगदलपुर–01) | 04 | –'– | 5200–20200+ ग्रेड वेतन 2800 | |
| **दो–कार्यपालक :–** | | | | | |
| 1. | सहायक सांख्यिकीय अधिकारी (कार्यालय सी टी डी.– 07 – डाईंग कैडर, कार्या0 संचा,टी आर आई – 03, कार्यालय पी ए– 19 , कार्यालय ए सी– 06 पद) | 35 | –'– | 9300–34800+ ग्रेड वेतन 4300 | |
| 2. | योजना अनुसंधान सहायक ( कार्यालय सी टी डी –02, कार्यालय संचा.,टी आर आई– 14 ) | 16 | –'– | 9300–34800+ ग्रेड वेतन 4200 | |
| 3. | सहायक जनसम्पर्क अधिकारी ( कार्यालय सी टी डी –01) | 01 | –'– | 9300–34800+ ग्रेड वेतन 4300 | |
| 4. | पुलिस इन्सपेक्टर (कार्यालय संचालक, टी आर आई– 08) | 08 | –'– | 9300–34800+ ग्रेड वेतन 4300 | पुलिस विभाग से प्रतिनियुक्ति पर |
| 5. | विधि सहायक (कार्यालय संचा., टी आर आई– 01) | 01 | –'– | 9300–34800+ ग्रेड वेतन 4200 | |
| 6. | उप यंत्री ( कार्यालय एं सी–18) | 18 | –'– | 9300–34800+ ग्रेड वेतन 4200 | |
| 7. | सर्वेयर ( कार्यालय आयुक्त वक्फ बोर्ड) | 01 | –'– | 5200–20200+ ग्रेड वेतन 2400 | |
| 8. | सूचना सहायक ( कार्यालय राज्य वक्फ बोर्ड) | **01** | –'– | 5200–20200+ ग्रेड वेतन 2400 | |
| 9. | कार्यक्रम सहाय (छत्तीसगढ़ उर्दू अकादमी) | **01** | तृतीय वर्ग अलिपिक वर्गीय | 5200–20200+ ग्रेड वेतन 2400 | प्रतिनियुक्ति पर |
| 10 | प्रकाशन सहायक(छत्तीसगढ़ वक्फ बोर्ड) | **01** | –'– | 5200–20200+ ग्रेड वेतन 2400 | प्रतिनियुक्ति पर |
| 11 | पटवारी ( कार्यालय राज्य वक्फ बोर्ड) | **01** | –'– | 5200–20200+ ग्रेड वेतन 2200 | प्रतिनियुक्ति पर |
| 12 | संग्रहालय सहायक ( कार्यालय संचा., टी आर आई– 01 ) | 01 | –'– | 9300–34800+ ग्रेड वेतन 4200 | |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 13 | सहायक मानचित्रकार ( कार्यालय ए सी बिलासपुर,सरगुजा एवं बस्तर–03) | 03 | –'– | 5200–20200+ ग्रेड वेतन 2400 | |
| 14 | अनुरेखक ( कार्यालय ए सी ,बस्तर एवं सरगुजा–02) | 02 | –'– | 5200–20200+ ग्रेड वेतन 1900 | |
| 15 | मण्डल संयोजक (.कार्यालय विकासखण्ड शिक्षा अधिकारी कार्यालय –85) | 85 | –'– | 5200–20200+ ग्रेड वेतन 2800 | |
| 16 | अन्वेषक | 13 | –'– | 5200–20200+ ग्रेड वेतन 2800 | |
| 17 | संगणक लेखापाल ( कार्यालय सी टी डी–01 – डाईंग कैडर, कार्यालय संचालक,टी आर आई – 01) | 02 | –'– | 5200–20200+ ग्रेड वेतन 2400 एवं 5200–20200+ ग्रेड वेतन 2200 | |
| 18 | सहायक प्रोग्रामर ( कार्यालय सी.टी. डी.–02, कार्यालय संचालक,टी आर आई–.01) | 03 | –'– | 9300–34800+ ग्रेड वेतन 4200 | |
| 19 | डाटा एन्ट्री ऑपरेटर (कार्यालय सी टी डी –03,कार्यालय संचालक,टी आर आई–01,कार्यालय पी ए –19,कार्यालय ए सी– 18,कार्यालय बी ई ओ –85 ,हज कमेटी–01, एस टी आयोग–01, टी ए डी पी– 01) | 129 | –'– | 5200–20200+ ग्रेड वेतन 2200 | |
| 20 | वाहन चालक (कार्यालय सी टी डी –10, कार्यालय संचालक,टी आर आई –01, कार्यालय पी ए –19, कार्यालय ए सी –18, कार्यालय संचालक,ए आई पी ई टी सी –02/अपर संचालक,पी ई टी सी बिलासपुर एवं जगदलपुर–01–01, विधि प्रकोष्ठ–01 | 53 | –'– | 5200–20200+ ग्रेड वेतन 1900 | |

# अनुसूची–दो
## (नियम 6 देखिए)
## छत्तीसगढ़ अधीनस्थ तृतीय श्रेणी अलिपिक वर्गीय सेवा
## अनुसूचित जाति तथा अनुसूचित जनजाति विकास विभाग

| स.क | सेवा में सम्मिलित पद का नाम | कर्तव्य पदों की कुल संख्या | भरे जाने वाले कर्तव्य पदों की संख्या का प्रतिशत | | अन्य सेवा के व्यक्तियों के स्थानान्तरण द्वारा 6(1) (ग) |
|---|---|---|---|---|---|
| | | | सीधी भर्ती द्वारा नियम 6(1) (क) | सेवा के सदस्यों की पदोन्नति द्वारा नियम 6(1) (ख) | |
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| एक | **शिक्षा / प्रशिक्षण :–** | | | | |
| 1. | सहायक ग्रंथपाल | 04 | 100 % | – | – |
| 2. | ग्रंथपाल | 04 | – | 100 % | – |
| दो | **कार्यपालिक :–** | | | – | – |
| 1. | सहायक सांख्यिकीय अधिकारी | 35 | 50 % | 50 % | पदोन्नति कोटे से भरे जायेंगे. 1.संगणको (लेखापाल) / अन्वेषकों से 25% पदोन्नति व्दारा। 2.स्नातक सहायकों में से चयन द्वारा 10% 3.परिशिष्ट –क के अनुसार सहायक ग्रेड–1 स्नातक से भिन्न लिपिक संवर्गो से विभागीय परीक्षा व्दारा 15% चयन व्दारा। |
| 2. | योजना अनुसंधान सहायक | 16 | 90% | 10% | पदोन्नति कोटा से : लिपिक संवर्ग से चयन व्दारा भरा जाएगा. |
| 3. | सहायक जन सम्पर्क अधिकारी | 01 | 100 % | – | – |
| 4. | उप अभियंता | 18 | 100 % | – | – |
| 5. | सर्वेयर वक्फ बोर्ड | 01 | 100 % | – | – |
| 6. | संग्रहालय सहायक | 01 | 100 % | – | – |
| 7. | सहायक मानचित्रकार | 03 | 50 % | 50 % | – |
| 8. | अनुरेखक | 02 | 100 % | – | – |
| 9. | डाटा एन्ट्री ऑपरेटर | 129 | 100 % | – | – |
| 10. | सहायक प्रोग्रामर | 03 | 100% | – | केवल मुख्यालय |
| 11. | मंडल संयोजक | 85 | 60 % | 40 % | पदोन्नति कोटा : लिपिक वर्गीय संवर्ग (सहायक ग्रेड–02 एवं 03 ) से विभागीय परीक्षा के माध्यम से 15% चयन द्वारा, विभागीय परीक्षा द्वारा सहायक शिक्षक से विभागीय परीक्षा के माध्यम से 25% चयन द्वारा |
| 12. | पुलिस इंस्पेक्टर | 08 | – | – | 100% (पुलिस विभाग से प्रतिनियुक्ति पर) |
| 13. | विधि सहायक | 01 | 100 % | – | – |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 14. | सूचना सहायक | 01 | 100 % | — | — |
| 15. | कार्यक्रम सहायक | 01 | — | 100 %(सूचना प्रसारण विभाग से प्रतिनियुक्ति पर) | |
| 16. | प्रकाशन सहायक | 01 | — | 100 % (सूचना प्रकाशन विभाग से प्रतिनियुक्ति पर) | |
| 17. | पटवारी | 01 | — | 100 % (राजस्व विभाग से प्रतिनियुक्ति पर) | |
| 18. | संगणक(लेखापाल) | 02 | 100 % | — | — |
| 19. | वाहन चालक | 53 | 100 % | — | — |

# परिशिष्ट– क

(अ) एक सीमित प्रतियोगी परीक्षा द्वारा लिपिक वर्गीय सेवा तथा शैक्षणिक सेवा के कर्मचारियों के बीच से सहायक साख्यिकी अधिकारी,, योजना अनुसंधान सहायक तथा मण्डल संयोजक के पदों पर नियुक्ति करने के लिए योजना।

1. **शीर्षक.**– यह योजना अनुसूचित जनजाति तथा अनुसूचित जाति विकास विभाग के लिपिक वर्गीय सेवा और शैक्षणिक सेवा के कर्मचारियों के बीच से चयन द्वारा सहायक सांख्यिकी अधिकारी,, योजना, अनुसंधान सहायक और मण्डल संयोजक के पदों पर नियुक्ति के लिए परिकल्पित है।

2. **पात्रता–(1)** सहायक सांख्यिकी अधिकारी तथा योजना अनुसंधान सहायक के पद के लिए लिपिक वर्गीय सेवा में केवल ऐसे सदस्य इस योजना में भाग ले सकते हैं, जो निम्नलिखित अर्हता रखते हों, अर्थात्–

(एक) ऐसा कोई व्यक्ति, जो अनुसूचित जनजाति तथा अनुसूचित जाति विकास विभाग की लिपिक वर्गीय सेवा में कम से कम पिछले पांच वर्ष से लगातार कार्य कर रहा हो।

(दो) ऐसा कर्मचारी,, जो अनुसूची– तीन में यथा उल्लेखित सहायक ग्रेड–1 के पद के लिए सीधी भर्ती हेतु विहित शैक्षणिक अर्हता पूरी करता हो, अर्थात् उसे किसी मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से अर्थशास्त्र/वाणिज्य/गणित/सांख्यिकी/सामाजिक या सांस्कृतिक मानव विज्ञान/समाज शास्त्र/व्यवहारिक मनोविज्ञान में स्नातकोत्तर या समकक्ष अर्हता होनी चाहिए।

(तीन) उसकी आयु उस वर्ष की पहली जनवरी को जिसमें चयन किया जाना है 50 वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिए। अनुसूचित जातियों और अनुसूचित जनजातियों से संबंधित व्यक्तियों के लिए उच्चतर आयु सीमा 55 वर्ष होगी ।

(चार) अभ्यर्थी के विरूद्ध कोई विभागीय जांच लंबित नहीं होनी चाहिए या उसे परीक्षा के वर्ष की कालावधि के दौरान दंडित नही किया जाना चाहिये।

(पॉच) किसी भी लिपिक वर्गीय को इस योजना के अधीन ली गई परीक्षा में तीन बार से अधिक सम्मिलित होने की अनुमति नहीं दी जाएगी।

(2) लिपिक वर्गीय सेवा और शैक्षणिक सेवा के केवल ऐसे सदस्य, मण्डल संयोजक के पद के लिए परीक्षा में भाग ले सकेंगे जो निम्नलिखित अर्हताएं रखते हों:–

(1) जो अनुसूचित जनजाति तथा अनुसूचित जाति विकास विभाग में लिपिक वर्गीय सेवा या शैक्षणिक सेवा में कम से कम गत विगत पांच वर्ष से सेवारत हों।

(2) जो अनुसूची– तीन में यथा उल्लिखित मण्डल संयोजक के पद हेतु भर्ती के लिए विहित शैक्षणिक अर्हताएं रखते हों।

(3) उसकी आयु उस वर्ष की पहली जनवरी को जिसमें चयन किया जाना है 50 वर्ष से अधिक नहीं होनी चाहिए। अनुसूचित जातियों और अनुसूचित जनजातियों के व्यक्तियों के लिए उच्चतर आयु सीमा 55 वर्ष होगी ।

(4) उस अभ्यर्थी के विरूद्ध कोई विभागीय जांच नहीं होना चाहिए।

(5) किसी भी अभ्यर्थी को परीक्षा में तीन बार से अधिक सम्मिलित होने की अनुमति नहीं दी जायेगी।

3. **चयन–नियुक्ति के लिए चयन** –(एक) इस योजना के अधीन होने वाली परीक्षा में सफल अभ्यर्थी द्वारा प्राप्त अंकों, और

(दो) संबंधित अभ्यर्थी का पिछले पांच वर्षों की चरित्रावली के मूल्यांकन के आधार पर किया जायेगा।

4. **परीक्षा**– (1) नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा प्रत्येक वर्ष ऐसें अन्तरालों ऐसी तारीखों तथा स्थानों पर लिखित परीक्षा ली जाएगी जैसा कि उसके द्वारा अवधारित किया जाये।

(2) लिखित परीक्षा में दो प्रश्न पत्र होंगे जिससे से प्रत्येक 100 अंक का होगा तथा 3 घंटे की अवधि का होगा। परीक्षा में सफल होने के लिए प्रत्येक प्रश्न पत्र में पृथक से कम से कम 50 प्रतिशत अंक प्राप्त करना आवश्यक होगा।

(3) प्रश्न पत्र नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा तैयार किए जायेंगे और उसमें निम्नलिखित विषय समाविष्ट होंगे–

**प्रश्न पत्र** – (1)सामान्य ज्ञान, सामान्य हिन्दी,, सामान्य अंग्रेजी और अंक गणित।

**द्वितीय पत्र**– **(एक)** शासकीय सेवा के सामान्य नियम।

(दो) विभाग में प्रचलित शब्दावलियों का ज्ञान।

विभागीय स्कीमों के संबंध में निबंध लेखन। विभागीय योजनाओं के कार्यान्वयन के संबंध में अधिनियमों, नियमों, उप नियमों, मैन्यूअल आदि पर टिप्पणी।

(4) प्रश्न पत्र के लिए पाठ्यक्रम समय–समय पर अवधारित किया जायेगा।

(5) परीक्षा में प्रवेश के लिए केवल वहीं कर्मचारी पात्र होगें, जो उपरोक्त पैरा में वर्णित अर्हताएं पूरी करते हो। परीक्षा में उपस्थित होने के इच्छुक अभ्यर्थियों से आवेदन पत्र, परीक्षा के लिए विहित तारीख से कम से कम एक माह पूर्व नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा आमंत्रित किए जाएंगे। परीक्षा में प्रवेश के लिए पात्र पाए गए आवेदकों को परीक्षा की तारीख, स्थान आदि के बारे में सूचित किया जाएगा।

(6) उत्तर पुस्तिकाओं का मूल्यांकन, नियुक्ति प्राधिकारी द्वारा नामनिर्देशित विभाग के अधिकारियों द्वारा किया जाएगा।

(7) ऐसे अभ्यर्थियों, जिन्होंने प्रत्येक पत्र में पृथक–पृथक 50 प्रतिशत या उससे अधिक अंक प्राप्त किए हैं, की सूची तैयार की जायेगी।

**(5)** चरित्रावलियों का मूल्यांकन और चयन की अंतिम सूची– (एक) ऐसे अभ्यर्थियों, जिनके नाम पैरा 4 (सात) के अधीन तैयार की गई चयन सूची में सम्मिलित हैं, पिछले पांच वर्षों की चरित्रावलियों का मूल्यांकन विभागीय पदोन्नति समिति द्वारा किया जाएगा।

(दो) अंतिम चयन सूची,, परीक्षा में प्राप्त कुल अंकों तथा चरित्रावलियों के मूल्यांकन के आधार पर तैयार की जायेगी। नियुक्तियां इस प्रयोजन के लिए आरक्षित पदों के कोटे के विरूद्ध सूची में आए, नाम के क्रम में की जाएगी।

**(6) परिवीक्षा–** इस योजना के अधीन नियुक्त प्रत्येक कर्मचारी को दो वर्ष कालावधि के लिए परिवीक्षा पर रखा जाएगा। यदि कोई कर्मचारी परिवीक्षा की कालावधि के दौरान पद के लिए अनुपयुक्त पाया जाता है तो उसे अपने पूर्व पद पर प्रत्यावर्तित कर दिया जाएगा।

## अनुसूची – तीन
### (नियम 8 देखिए)

| विभाग का नाम | पद का नाम | न्यूनतम आयु सीमा | उच्चतर आयु सीमा | विहित शैक्षणिक अर्हता |
|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) |
| आदिम जाति तथा अनुसूचित जाति विकास विभाग | | | | |
| एक. शिक्षा / प्रशिक्षण | | | | |
| 1. | सहायक ग्रंथपाल | 20 | 30 (स्थानीय निवासियों के लिए 35) | मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से डिग्री और पुस्तकालय विज्ञान में डिप्लोमा / डिग्री |
| दो. कार्यपालिक | | | | |
| 1. | सहायक सांख्यिकी अधिकारी | 21 | –"– | अर्थशास्त्र / वाणिज्य / सांख्यिकी / गणित में कम से कम द्वितीय श्रेणी में स्नातकोत्तर डिग्री या उसके समकक्ष |
| 2. | योजना अनुसंधान सहायक | 21. | –"– | अर्थशास्त्र / वाणिज्य / गणित / सांख्यिकी / सामाजिक या सांस्कृतिक मानव विज्ञान / समाज शास्त्र / अप्लाइड फिजियोलॉजी में कम से कम द्वितीय श्रेणी में स्नातकोत्तर डिग्री या सामाजिक कार्य में स्नातकोत्तर डिग्री । |
| 3. | सहायक जनसम्पर्क अधिकारी | 21 | –"– | मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से स्नातक या उसके समकक्ष अर्हता और पत्रकारिता में डिप्लोमा / डिग्री। |
| 4. | उपयंत्री | 20 | –"– | सिविल इंजीनियरिंग में डिप्लोमा |
| 5. | सर्वेयर | 20 | –"– | आई टी आई प्रशिक्षण साथ ही छः माह का संयंत्र प्रशिक्षण। |
| 6. | संग्रहालय सहायक | 21 | –"– | स्नातक या उसके समकक्ष साथ ही मान्यता प्राप्त संस्था से संग्रहालय विज्ञान में डिग्री या डिप्लोमा। |
| 7. | सहायक मानचित्रकार | 20 | –"– | सिविल इंजीनियरिंग में डिप्लोमा प्रमाण पत्र या हायर सेकेण्ड्री उत्तीर्ण और मानत्रिकार) पाठ्यक्रम में प्रमाण पत्र। |
| 8. | अनुरेखक | 20 | –"– | सिविल इंजीनियरिंग में डिप्लोमा प्रमाण पत्र या हायर सेकेण्ड्री उत्तीर्ण और मानत्रिकार पाठ्यक्रम में प्रमाण पत्र। |
| 9. | मण्डल संयोजक | 21 | 30 (स्थानीय निवासियों के लिए 35) | स्नातक या उनके समकक्ष के उन अभ्यर्थियों को अधिमान दिया जाएगा जिनके पास मानव विज्ञान / समाजशास्त्र / मनोविज्ञान / समाजिक कार्य में स्नातकोत्तर डिग्री / शिक्षा में स्नातक डिग्री हो। अधिमान से अभिप्रेत है यदि लिखित परीक्षा / साक्षात्कार में समान अंक प्राप्त होते है तो जिन अभ्यर्थियों के पास मानव विज्ञान / समाजशास्त्र / मनोविज्ञान / समाजिक कार्य में स्नातकोत्तर / शिक्षा में स्नातक डिग्री हो उन्हें नियुक्ति में प्राथमिकता दी जायेगी । उपरोक्त अर्हता के साथ समान अंकों के मामेले में, जिन अभ्यर्थियों की जन्मतिथि पहले होगी उन्हें प्राथमिकता दी जायेगी । |

| | | | | |
|---|---|---|---|---|
| 10 | सूचना सहायक | 20 | —"— | मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से डिग्री और पत्रकारिता में दो वर्ष का अनुभव। |
| 11. | विधि सहायक | 21 | —"— | मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से एलएलबी डिग्री एवं न्यायालय में व्यवसाय का 3 वर्ष का अनुभव |
| 12 | डाटा एण्ट्री ऑपरेटर | 18 | —"— | (1) किसी मान्यता प्राप्त मण्डल/विश्वविद्यालय से 10+2 परीक्षा उत्तीर्ण या कक्षा दसवीं बोर्ड परीक्षा उत्तीर्ण एवं किसी विषय में तीन वर्षीय डिप्लोमा उत्तीर्ण।<br>(2 )किसी मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एण्ट्री ऑपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा.<br>(3) कम्प्यूटर में हिन्दी एवं अंग्रेजी में 8000 की डिप्रेसन प्रति घण्टा होना अनिवार्य है. |
| 13. | संगणक ( लेखापाल) | 20 | —"— | अर्थशास्त्र/वाणिज्य/सांख्यिकी/गणित किसी एक विषय के साथ मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से डिग्री या उसके समकक्ष अर्हता एवं मान्यता प्राप्त संस्था से डाटा एण्ट्री ऑपरेटर/प्रोग्रामिंग में एक वर्षीय डिप्लोमा। |
| 14. | सहायक प्रोग्रामर | 20 | —"— | मान्यता प्राप्त विश्वविद्यालय से डिग्री तथा कम्प्यूटर एप्लीकेशन में स्नातकोत्तर डिप्लोमा। |
| 15. | वाहन चालक | 18 | —"— | माध्यमिक परीक्षा उत्तीर्ण साथ ही चालक अनुज्ञप्ति होना चाहिये। |

## अनुसूची–चार
(नियम 10 और 12 देखिए)

| विभाग का नाम | सेवा या पद का नाम जिससे पदोन्नति की जानी है | सेवा की न्यनतम कालावधि | पद का नाम जिस पर पदोन्नति की जाना है | विभागीय पदोन्नति समिति | पदोन्नति का तरीका |
|---|---|---|---|---|---|
| (1) | (2) | (3) | (4) | (5) | (6) |
| **1. आदिम जाति तथा अनुसूचित जाति विकास विभाग** | सहायक ग्रंथपाल | 5 वर्ष | ग्रंथपाल | 1. अपर संचालक–**अध्यक्ष**<br>2. उपायुक्त, ( स्थापना–02/03)–**सदस्य**<br>3. उपायुक्त (शिक्षास्थापना)–**सदस्य**<br>4. संयुक्त संचालक, जनजाति अनुसंधान एवं प्रशिक्षण संस्थान–**सदस्य** | योग्यता सह वरिष्ठता |
| 1. | संगणक (लेखापाल) /अन्वेषक जो अर्थशास्त्र /सांख्यिकी गणित/वाणिज्य डिग्री रखता हो | 5 वर्ष | सहायक सांख्यिकी अधिकारी (25 % पद) | 1. अपर संचालक–**अध्यक्ष**<br>2. उपायुक्त, ( स्थापना–02/03) **सदस्य**<br>3. उपायुक्त (शिक्षा थापना)–**सदस्य**<br>4. संयुक्त संचालक,जनजाति अनुसंधान एवं प्रशिक्षण संस्थान–**सदस्य** | |
| 2. | सहायक ग्रेड–1 जो अर्थशास्त्र/ सांख्यिकी, गणित/ वाणिज्य, डिग्री रखता हो | 5 वर्ष | सहायक सांख्यिकी अधिकारी (10 % पद चयन द्वारा) | 1. अपर संचालक–**अध्यक्ष**<br>2. उपायुक्त, ( स्थापना–02/03) **सदस्य**<br>3. उपायुक्त (शिक्षास्थापना)–**सदस्य**<br>4. संयुक्त संचालक,जनजाति अनुसंधान एवं प्रशिक्षण संस्थान–**सदस्य** | |
| 3. | लिपिक जो अर्थशास्त्र/ सांख्यिकी/ गणित/ वाणिज्य, विषय के साथ डिग्री रखता हो | 5 वर्ष | सहायक सांख्यिकी अधिकारी (15 % चयन द्वारा) | 1. अपर संचालक–**अध्यक्ष**<br>2. उपायुक्त, ( स्थापना–02/03)–**सदस्य**<br>3. उपायुक्त (शिक्षास्थापना)–**सदस्य**<br>4. संयुक्त संचालक,जनजाति अनुसंधान एवं प्रशिक्षण संस्थान–**सदस्य** | |
| 4. | लिपिक जो अनुसूची तीन में अनुसंधान सहायक के लिए विहित अर्हता रखता हो. | 5 वर्ष | अनुसंधान सहायक (10% पद चयन द्वारा) | 1. अपर संचालक–**अध्यक्ष**<br>2. उपायुक्त, ( स्थापना–02/03) **सदस्य**<br>3. उपायुक्त (शिक्षास्थापना)–सदस्य<br>4. संयुक्त संचालक,जनजाति अनुसंधान एवं प्रशिक्षण संस्थान–सदस्य | |
| 5. | अनुरेखक | 5 वर्ष | सहायक मानचित्रकार (पदोन्नति द्वारा) | 1. अपर संचालक–अध्यक्ष<br>2. उपायुक्त, ( स्थापना–02/03) सदस्य<br>3. उपायुक्त (शिक्षास्थापना)–**सदस्य**<br>4. संयुक्त संचालक,जनजाति अनुसंधान एवं प्रशिक्षण संस्थान–**सदस्य** | |

| | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|
| 6. | सहा0ग्रेड–3 / सहा0ग्रेड– 2 जो अनुसूची– तीन में मण्डल संयोजक के लिए विहित अर्हता रखते हो। | 5 वर्ष | मण्डल संयोजक ( 15 % पद चयन द्वारा) | 1. अपर संचालक–**अध्यक्ष**<br>2. उपायुक्त, ( स्थापना–02 / 03) **सदस्य**<br>3. उपायुक्त (शिक्षा स्थापना)–**सदस्य**<br>4. संयुक्त संचालक,जनजाति अनुसंधान एवं प्रशिक्षण संस्थान–**सदस्य** | |
| 7. | सहायक शिक्षक जो अनुसूची– तीन में मण्डल संयोजक के लिए विहित अर्हता रखते हो | 5 वर्ष | मण्डल संयोजक ( 25% पद चयन द्वारा) | 1. अपर संचालक–**अध्यक्ष**<br>2. उपायुक्त, ( स्थापना–02 / 03) **सदस्य**<br>3. उपायुक्त (शिक्षा स्थापना)–**सदस्य**<br>4. संयुक्त संचालक, जनजाति अनुसंधान एवं प्रशिक्षण संस्थान--**सदस्य** | |

रायपुर, दिनांक 4 जुलाई, 2011

क्रमांक एफ 1–29 / 2008 / 25–1.— भारत के संविधान के अनुच्छेद 348 के खण्ड (3) के अनुसरण में इस विभाग की समसंख्यक अधिसूचना दिनांक 04 जुलाई, 2011 का अंग्रेजी अनुवाद राज्यपाल के प्राधिकार से एतद्द्वारा प्रकाशित किया जाता है।

छत्तीसगढ़ के राज्यपाल के नाम से तथा आदेशानुसार,<br>
**अनिल चौधरी,** उप–सचिव.

Raipur, the 4th July 2011

NOTIFICATION

**Service Recruitment Rules- 2011**

No. F-1-29/2008/25-1. — In exercise of the powers conferred by the proviso to Article 309 of the Constitution of India, the Governor of Chhattisgarh, hereby makes the following rules relating to the Chhattisgarh recruitment to the Scheduled Tribes and Scheduled Castes Development Sub-ordinate (Class-III-Non-Ministerial) Service, namely:-

## RULES

1. **Short title and commencement – (1)** These rules may be called Chhattisgarh Scheduled Tribes and Scheduled Castes Development Sub-ordinate Service (Class-III-Non-Ministerial) Recruitment Rules, 2011.

   (2) It shall come into force with effect from the date of its publication in "Official Gazette".

2. **Definitions**- In these rules, unless the context otherwise requires :

   (a) "Appointing authority" in respect of the service or post means the such authority to whom powers to make appointment in the Service or Post have been assigned by the Government ;

   (b) "Board" means Chhattisgarh State Vyavsayik Pariksha Mandal or Departmental Committee constituted by the Appointing Authority;

   (c) "Government" means the Government of Chhattisgarh;

   (d) "Governor" means The Governor of Chhattisgarh;

   (e) "Examination" means competitive examination for recruitment under rules-11;

   (f) "Departmental Examination" means, examination conducted for appointment or promotion to fill up particular post from the employees of the department;

   (g) "Schedule" means a schedule appended to these rules;

   (h) "Schedule Castes" means the Scheduled Castes as specified in relation to this state under Article 341 of the Constitution of India ;

